२१. लो. अङ्ग। सदाशिव, शिव, महेश्वर का हंस से सम्बन्ध है—

हंस एव परं वाक्यं हंस एव तु वादिकम् ।
हंस एव परो रुद्रो हंस एव परात्परम् ।।६१।।
सर्वदेवस्य मध्यस्थो हंस एव महेश्वरः ।।६२।।

तदेव पृ.२९५

ओङ्काराख्यमयं चैव हंसशक्त्या समन्वितम् ।।३३।।
तथेच्छात्मिकया शक्त्या समारूढाङ्कमण्डलम् ।
ज्ञानाख्यतया दक्षिणतो वामतश्च क्रियाख्यया ।।३४।।
तत्वत्रयमयं साक्षाद्द्विधामूर्ति सदाशिवम् ।।३५।।

शिवमहापुराण ७.२९.३३-३५

२२. अ=ब्रह्मा, उ=हरि (=विष्णु), म=रुद्र (=ईश्वर)।

२३. संस्कृत श्लोकों का सारणी द्वारा स्पष्टीकरण है।

२४. लोन्तार में इन चारों शब्दों के पाठ इस प्रकार हैं— यभ्यौम शीवा, कण्ठमुला, वक्ष, नभिस्तना। लाइडन् विश्वविद्यालय के पुस्तकालय संख्या ५१५४ के १ख-५ख पत्रों में अमृत-कुण्डलिनी का वर्णन है। उसमें शिवमार्ग से भ्यौम-शिवमार्ग का उल्लेख है। (Goris पृ.१२२)

ब्रह्मविद्योपनिषद् ३९–४३,पृ.२९ के अनुसार—

अ—ब्रह्मा—हृदयस्थान

उ—विष्णु—कण्ठ

म—रुद्र—तालु

अर्धमात्रा—महेश्वर—ललाट

ऊर्ध्वं परात्परं(=हंस)—अच्युत—नासाग्रे (=द्वादशाङ्गुल)

२५. लोन्तार में दीर्घस्वरान्त है।

२६. लो. नेत्र।

२७–२७. लो. मसीनडिलं।

२८. लो. पृमण।

२९. लो. जीवा। प्रथम श्लोक के टिप्पण ४९,५१ में जिह्वा के लिए जीव और जिह्वाग्र के लिए जीव्वाग्र आया है।

३०. लो. अज्ञना। अज्ञान के लिए "सं ह्यं" ये आदरसूचक शब्द कैसे आ सकते हैं। सं ह्यं शिव, सं ह्यं प्रमाण के साथ सं ह्यं ज्ञान—जो कि 'तन् पमल' अर्थात् निर्मल है, चेतन का देवात्मा स्वरूप है—ही अधिक उचित है।

३१. लो. शीवात्म। बृहस्पतितत्त्व में चेतन के तीन प्रकार हैं—शिवतत्त्व, सदाशिवतत्त्व और परमशिवतत्त्व। किन्तु Goris में चेतन के तीन प्रकार ये हैं—परमशिवतत्त्व, सदाशिवतत्त्व और शिवात्मतत्त्व। परं ब्रह्म का, जो कि "महासूक्ष्म" और "शान्त-परमनिर्मल है," शिवात्मक से सम्बन्ध है (तदेव पृ.८२)।

३२. तुलना कीजिए बुबुहन् सङ। (Goris पृ.६७) नवद्वार का मार्ग कनिष्ठ है। नवद्वारों के त्याग से योगी ज्ञान के द्वारा पापरहित होकर अपुनरावृत्ति को पाते हैं।

कायेन मनसा बुद्ध्या केवलैरिन्द्रियैरपि ।
योगिनः कर्म कुर्वन्ति सङ्गं त्यक्त्वात्मविशुद्धये ।।११।।
सर्वकर्माणि मनसा संन्यस्यास्ते सुखं वशी ।
नवद्वारे पुरे देही नैव कुर्वन्न कारयन् ।।१३।।
तद्बुद्धयस्तदात्मानस्तन्निष्ठास्तत्परायणाः ।
गच्छन्त्यपुनरावृत्तिं ज्ञाननिर्धूतकल्मषाः ।।१७।।

श्रीमद्भगवद्गीता ५.११-१७

३३. लो. शीवाद्वर। उपनिषदों में आने वाले ब्रह्मरन्ध्र के लिए शैव ग्रन्थों में शिवद्वार

शब्द आता है (Deussen: Philosophie पृ.२५५, Goris पृ.६३)। देखिए Goris पृ.६७ शिवद्वार=कवि में वुन्वुनन्। इस तथ्य की पुष्टि तत्त्व सं ह्यं महाज्ञान में श्लोकस्थ ब्रह्मद्वार के लिए कवि में वुन्वुनन् के प्रयोग से होती है—
आकाशे मण्डलं प्राप्य ब्रह्मद्वारमुदाहृतम्।
श्लोक ३८ का पूर्वार्ध

ङतं प्व य रिं देशमण्डल। वयङ्ङ: तं ब्रह्मद्वार। वुन्वुनन्। य ब्रह्मद्वार ङ।......

कवि ग्रन्थ—जिसका प्रारम्भ "तिङ्कः इं सं ह्यं पञ्चाक्षर" से होता है परन्तु अन्त "इति सं ह्यं त्र्यक्षर" से—के अनुसार तीन मार्ग इस प्रकार हैं—निहन् तिङ्कः इं मार्ग तिग। कनिष्ठ अमार्ग रिं शिवद्वार ङ वुन्वुनन्। मध्यं रिं तुंतुङि घ्राण। उत्तम रिं तुतुद्। ङ। लुहुरिं पुसुःपुसुः। इति मार्ग तिग॥ (Goris पृ.११७)। "अं अः" का शिवद्वार से सम्बन्ध है (तदेव पृ.१२३)।

३४. √सॅल्त्+निं→स्लॅन्+निं→स्लनिं।

३५. लो. भुजङ्गा शोवा।

३६. लो. वैरा।

३७. लो. सिदा।

३८. परं का स्वरूप "नेति नेति" का है। तेजोबिन्दूपनिषद् के तीसरे अध्याय के ये श्लोक (पृ.२६८) परं ब्रह्म के संसार, ज्ञान, विशेष, भुवनादि से ऊपर होने को अभिव्यक्त करते हैं—

न हि किञ्चित्स्वरूपोऽस्मि निर्व्यापारस्वरूपवान्।
निरंशोऽस्मि निराभासो न मनो नेन्द्रियोऽस्म्यहम्॥४४॥
न बुद्धिर्न विकल्पोऽहं न देहादित्रयोऽस्म्यहम्।
न जाग्रत्स्वप्नरूपोऽहं न सुषुप्तिस्वरूपवान्॥४५॥
न तापत्रयरूपोऽहं नेषणात्रयवाहनम्।
श्रवणं नास्ति मे सिद्धेर्मननं च चिदात्मनि॥४६॥
सजातीयं न मे किंचिद्विजातीयं न मे क्वचित्।
स्वगतं च न मे किंचिन्न मे भेदत्रयं क्वचित्॥४७॥
यच्चिन्त्यं तदसद्विद्धि यद्वाच्यं तदसत्सदा।
यद्धितं तदसद्विद्धि न मां विद्धि तथाविधम्॥५३॥
दुःखादुःखमसद्विद्धि सर्वासर्वमसन्मयम्॥५५॥
शब्दं सर्वमसद्विद्धि स्पर्शं सर्वमसत्सदा।
रूपं सर्वमसद्विद्धि रसं सर्वमसन्मयम्॥५७॥
गन्धं सर्वमसद्विद्धि सर्वाज्ञानमसन्मयम्।
असदेव सदा सर्वमसदेव भवोद्भवम्॥५८॥
असदेव गुणं सर्वं सन्मात्रमहमेव हि॥५९॥

३९. लो. अवं अवं (सन्धिरहित रूप)।

४०. लो. उवुं उवुं (सन्धिरहित रूप)।

४१. लो. शून्य निर्ब्बण।

४२. लो. समन्त।

४३. लो. सून्य। इससे पूर्व टिप्पण ४१ में शुद्ध पाठ है।

४४. लो. निर्भण।

४५. लो. अज्ञना। निर्वाण जैसे शब्दों के साथ "ज्ञान" पद आएगा। तुलना कीजिए टिप्पण ३०।

४६. लो. हज्ञना।

४७. लो. कंवला।

४८. लो. परमासुका (सुख के लिए प्रायः यही पाठ है)।

परमोपदेश के अनुसार परमसुख और केवल अचिन्त्य-सुख-शरीर ही सर्वोत्कृष्ट तत्त्व के शरीरभूत हैं। भुवन, आकाश, ज्ञान अथवा विशेष उसका स्वरूप नहीं है। इसी प्रकार का मिलता जुलता विचार तेजोबिन्दूपनिषद् के तृतीय अध्याय

पृ. २६६...... के परमतत्त्व ब्रह्म के स्वरूप का निरूपण करने वाले श्लोकों में मिलता है। सुख के स्थान पर आनन्द शब्द है।

सदैकरसरूपोऽस्मि सदा चिन्मात्रविग्रहः।
अपरिच्छिन्नरूपोऽस्मि ह्यखण्डानन्दरूपवान् ॥७॥
सत्परानन्दरूपोऽस्मि चित्परानन्दमस्म्यहम् ॥८॥
आत्मानन्दस्वरूपोऽहं स ह्यानन्दोऽस्म्यहं सदा।
आत्मारामस्वरूपोऽस्मि ह्यहमात्मा सदाशिवः ॥९॥
आनन्दघन एवाहमहं ब्रह्मास्मि केवलम् ॥२६॥
सर्वदा सर्वशून्योऽहं सर्वात्मानन्दवानहम्।
सर्वप्रकाशरूपोऽहं परावरसुखोऽस्म्यहम्।
सत्तामात्रस्वरूपोऽहं शुद्धमोक्षस्वरूपवान् ॥३०॥
सत्यानन्दस्वरूपोऽहं ज्ञानानन्दघनोऽस्म्यहम् ॥३१॥
चिच्चैतन्यस्वरूपोऽहमहमेव परः शिवः ॥३३॥
अतिभारस्वरूपोऽहमहमेव सुखात्मकः ॥३४॥
नामरूपविमुक्तोऽहमहमानन्दविग्रहः ॥३६॥
बन्धमुक्तिविहीनोऽहं शाश्वतानन्दविग्रहः ॥३७॥
वाङ्मनोऽगोचरश्चाहं सर्वत्र सुखवाहनम्।
सर्वत्रपूर्णरूपोऽहं भूमानन्दमयोऽस्म्यहम् ॥३८॥
सर्वशून्यस्वरूपोऽहं सकलागमगोचरः।
मुक्तोऽहं मोक्षरूपोऽहं निर्वाणसुखरूपवान् ॥३९॥

जीवन्मुक्त योगी की प्रसन्नात्मा विशेषता है—

आनन्दरतिव्यक्तः परिपूर्णश्चिदात्मकः ॥५॥
शुद्धचैतन्यरूपात्मा सर्वसङ्गविवर्जितः।
नित्यानन्दः प्रसन्नात्मा ह्यन्यचिन्ताविवर्जितः ॥६॥
किंचिदस्तित्वहीनो यः स जीवन्मुक्त उच्यते ॥७॥
आनन्दभरितस्वान्तो वैदेही मुक्त एव सः ॥३८॥

तेजोबिन्दूपनिषद् पृ.२७०-२७१

'केवल' पद के लिए तुलना कीजिए—

नित्यमानन्दमयं ब्रह्म केवलं सर्वदा स्वयम् ॥१०२॥

तदेव ६.७२पूर्वार्ध पृ.२८१, ६.१.२ पृ.२८२

४९. लो. पन्तर। प+अन्तर=पान्तर होगा।

५०. तुलना कीजिए तेजोबिन्दूपनिषद् ३.१०-११ पृ.२६६—

आदिमध्यान्तहीनोऽस्मि ह्याकाशसदृशोऽस्म्यहम् ॥१०॥
नित्यशुद्धचिदानन्दसत्तामात्रोऽहमव्ययः।
नित्यबुद्धविशुद्धैकसच्चिदानन्दमस्म्यहम् ॥११॥

५१. लो. पशरा।

५२. तुलना कीजिए तेजोबिन्दूपनिषद् ३.१३ का पूर्वार्ध—भूमानन्दस्वरूपोऽस्मि भाषाहीनोऽस्म्यहं सदा।

५३. लो. हिर्षप्। तुलना कीजिए तदेव ३.१४—

देहभावविहीनोऽस्मि चिन्ताहीनोऽस्मि सर्वदा।
चित्तवृत्तिविहीनोऽहं चिदात्मैकरसोऽस्म्यहम् ॥

५४. लो. अचिन्त्या। चिन्त्य असद् है। अतः वह ब्रह्म का रूप नहीं हो सकता। परिणामतः ब्रह्म अचिन्त्य-सुख-शरीर है। यच्चिन्त्यं तदसद्विद्धि—तेजोबिन्दूपनिषद् ३.५३ का प्रथम पाद।

५५. तेजोबिन्दूपनिषद् में शरीर के स्थान में आत्मा का प्रयोग है। देखिए टिप्पण ४८।

५६. लो. ज्ञना विशेष। तुलना कीजिए—अहं ब्रह्मास्मि मन्त्रोऽयं ज्ञानानन्दं प्रयच्छति (तदेव ३.७३ पूर्वार्ध पृ.२६९)

"मावक् ज्ञान" पद के लिए तुलना कीजिए—

सत्यविज्ञानमात्रोऽहं सन्मात्रानन्दवानहम् ॥३.४१॥
ज्ञानाकारमिदं सर्वं ज्ञानानन्दोऽहमद्वयः।
सर्वप्रकाशरूपोऽहं सर्वभावस्वरूपकम् ॥६.६०॥
सर्वज्ञानप्रकाशोऽस्मि मुख्यविज्ञानविग्रहः ॥६.६८॥

तदेव पृ.२६८, पृ.२८१

५७. "मावक् निर्व्वाण" के लिए तुलना कीजिए—

मुक्तोऽहं मोक्षरूपोऽहं निर्वाणसुखरूपवान् ।।३.४०।।
शुद्धं बुद्धं सदामुक्तमनामकमरूपकम् ।।६.७०।।
तदेव पृ.२६८, पृ.२८१

५८. लो. जगत्करणा। सप्तभुवन नामक कवि-ग्रन्थ के हस्तलेख Cod. A3948 (पृ.८८से ११६ तक) में पृ.११४ पर और एक दूसरे हस्तलेख Cod. B 4468 (पृ.१ से ३७ तक) में पृ. ३७ पर 'इति सं ह्यं जगत्कारण' से ग्रन्थ का अन्त होता है (Goris पृ.१०६)। भुवनसंक्षेप नामक अन्य कवि-ग्रन्थ के पर्याप्त प्रारम्भ में 'अपन् भटार जगत्कर्ता गुमवे इकं भुवन। ङ् निवेः इकं वतॅक् देवता कबेः' वाक्य में भटार के लिए जगत्कर्ता विशेषण है।

५६. लो. स्कल निस्कला।

६०. लो. एतुन्यनकार्य्य। ह के साथ कवि में स्वरवत् व्यवहार होता है—हन=अन, हवक् =अवक्, हिडॅप् =इडॅप्, हिलं=इलं, हेतुन्यन्= एतुन्यन्, होदोद्=ओदोद्, हंस=अंश (=अंस)।

६१. लो. परस्परा। इक प्रकार से कवि शब्दों की व्याख्या कवि-ग्रन्थों में असाधारण नहीं है। वृहस्पतितत्त्व में पुरुष की और श्लोकान्तर में नर की व्याख्याएं इसी कोटि की हैं—

नर=हेतु नि रात् तुमुवुः।
न=तन् पसङ्कन् त्क।
र=लङ्गं हनन्य् रि रात्।
(श्लोकान्तर श्लो.७५)

परस्पर = सकल निष्कल— परस्=सकल, पर=निष्कल (गणपतितत्त्व ५१–५३)

पुरुष = पुरु शेते— पुरु=कडत्वन्(=प्रधानतत्त्व), शेते=मतुरु तेकङात्मा (वृहस्पतितत्त्व श्लो.५०)

६२. लो. स्कला।

६३. लो. निस्कला।

६४. लो. ओङ्करा शुद्धा।

६५. लो. श्वर।

६६. लो. विण्धुप्रणा। विन्दुदेव शब्द कवि में आता है—

ओं ओं प्रधानपुरुषसंयोगाय बिन्दुदेवाय भोक्तृ-जगन्नाथाय।

देवदेव्यादिसंयोगाय परमशिवाय नमो नमः।
पृ.Goris ४२

६७. लो. नाइप्रणा। इसका शुद्ध पाठ क्या है कहना सम्भव नहीं। नाभि, नाडी आदि शब्द प्रसङ्ग के अनुकूल नहीं हैं। बिन्दु के साथ प्रायः नाद आता है अतः ऊपर 'नादप्राण' पाठ रखा है।

६८–६८. लो. विण्धुप्रणा इप्रणा।

६९. लो. वैद्धा।

७०. लो. नईप्रणा।

७१. स्वरव्यञ्जनों और शरीराङ्गों में परस्पर सम्बन्ध पर भूमिका में टिप्पण है।

७२. कवर्ग का क्रम लोन्तार में अस्तव्यस्त है—क क घ ग ङ।

७३. लो. च।

७४. लोन्तार में टवर्ग के चार अक्षरों के

लिए तवर्ग के दो अक्षरों का प्रयोग हुआ है— थ थ ध ध ण।

७५. लो. त त द द न (थ और ध पहले आ चुके हैं)।

७६. लो. होतोत्।

७७. लोन्तार में पवर्ग के ही पाचों अक्षर हैं परन्तु क्रम ठीक नहीं है—फ प भ ब म।

७८–७९. [ ] यह भाग हस्तलेख में नहीं है।

७९. भूमिका में टिप्पण देखिए।

८०. एकाक्षर का प्रयोग इन अक्षरों के लिए होता है— अ, उ, म। Goris ने पृ.५५ पर अ उ म के प्रसङ्ग में एकाक्षर का उल्लेख किया है। कवि-ग्रन्थ भुवनसंक्षेप में उत्तरोत्तर श्रेष्ठता में एकाक्षर सर्वश्रेष्ठ है—सर्वाक्षर→पञ्चाक्षर→त्र्यक्षर→एकाक्षर (=ओम्)।

८१. लो. टिताक्षर। तिक्ताक्षर संदिग्ध शब्द है। टिताक्षर अथवा तिक्ताक्षर दोनों ही ONW. में नहीं हैं।

८२. भूमिका में शिवमहापुराण, लिङ्गमहापुराण तथा मालिनीविजयोत्तरतन्त्र और गणपतितत्त्व की वर्णमाला और उनके शरीराङ्गों सम्बन्धी विस्तृत सारणी है।

अक्षमालिका में वर्णों का न्यास और प्रत्येक अक्षर का विशेष फल और देवता अक्षमालिकोपपनिषद् (ईशादिविंशतिशतोत्तरोपनिषत्संग्रह पृ. ४८५–४८८) में विस्तार सहित है—अथ प्रजापतिर्गुरुं पप्रच्छ भो ब्रह्मन्नक्षमालाभेदविधिं ब्रूहीति। सा किंलक्षणा, कति भेदा अस्याः, कति सूत्राणि, कथं घटनाप्रकारः, के वर्णाः, का प्रतिष्ठा, कैवास्याधिदेवता, किं फलं चेति।...... सौवर्णं राजतं ताम्रं चेति सूत्रत्रयम्।...यदस्यान्तरं सूत्रं तद् ब्रह्म। यद्दक्षपार्श्वे तच्छैवम्। यद्वामे तद्वैष्णवम्। यन्मुखं सा सरस्वती। ...ये स्वरास्ते धवलाः। ये स्पर्शास्ते पीताः। ये परास्ते रक्ताः।......

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | ओङ्कार | मृत्युञ्जय | सर्वव्यापक | प्रथमेऽक्षे | प्रतितिष्ठ। |
| ओं | अङ्कार | आकर्षणात्मक | सर्वगत | द्वितीयेऽक्षे | ,, |
| ,, | इङ्कार | पुष्टिद | अक्षोभकर | तृतीयेऽक्षे | ,, |
| ,, | ईङ्कार | निर्मल | वाक्प्रसादकर | चतुर्थेऽक्षे | ,, |
| ,, | उङ्कार | सारतर | सर्वबलप्रद | पञ्चमाक्षे | ,, |
| ,, | ऊङ्कार | दुःसह | उच्चाटनकर | षष्ठाक्षे | ,, |
| | इत्यादि स्वरों के पश्चात् | | | | |
| ,, | कङ्कार | सर्वविषहर | कल्याणद | सप्तदशाक्षे | ,, |
| ,, | खङ्कार | क्षोभकर | व्यापक | अष्टादशाक्षे | ,, |
| | इत्यादि। | | | | |
| ,, | शङ्कार | सर्वफलप्रद | पवित्र | षट्चत्वारिंशदक्षे | ,, |
| ,, | क्षङ्कार | परापरतत्त्वज्ञापक परज्योतिरूप शिखामणि। | | | |

८३. लो. मथ।

८४. लो. पङ्चहनिङक्षर=पं+रच[ना]

+हन्+इं+अक्षर।

८५. लो. शो।

८६. लोन्तार में इस प्रसङ्ग में सदा दो दण्ड हैं।

८७. लो. क।

८८. लो. घ।

८९. लो. ग।

९०. लो. पस्त। कवि व्याख्या से इसका उपस्थ होना स्पष्ट ही है।

९१. लो. च।

९२. लो. भुजान्पध।

९३. लोन्तार में दो दण्ड हैं।

९४. टिप्पण ७४ में टवर्ग के लिए तवर्ग के दो वर्णों का प्रयोग हुआ है। वही क्रम यहां पर भी है, अर्थात्—ट ठ ड ढ ण के लिए थ थ ध ध ण।

९५. लो. त।

९६. लो. हुलुर्। ह और ल में लिपि-सादृश्य के कारण भूल होती रहती है।

९७. लो. द।

९८. पवर्ग के लिए लोन्तार में ये अक्षर हैं फ प भ ब म।

९९. लो. हुप्त।

१००. लो. जीव्वाग्र। देखिए टिप्पण २९।

१०१. लो. नाधी।

१०२ लो. शूरथिकफला। यह शब्द निश्चित नहीं है। श्लोकान्तर में श्लोक २१ पृ.११६ पर सुरा के लिए शूर पाठान्तर है। त और थ—पण्डित के लिए पण्डिथ (श्लोक ५० टि. ९)। यह शब्द सुरतिकफल (?) भी हो सकता है।

१०३. अभी तक हस्तलेख में पर के लिए परा (दीर्घ आकारान्त) पाठ था।

१०४. लो. पृनवाज्ञना।

१०५. मूलाधार की व्याख्या वराहोपनिषद् ५.५० में पृ.६१५ पर इस प्रकार है—

गुदमेढ्रान्तरालस्थं मूलाधारं त्रिकोणकम्।
शिवस्य बिन्दुरूपस्य स्थानं तद्धि प्रकाशकम्॥५०॥

योगशिखोपनिषद् १.१६७...पृ.४६२–३ में—

बिन्दुनादमहालिङ्गं शिवशक्तिनिकेतनम्॥१६७॥
देहं शिवालयं प्रोक्तं सिद्धिदं सर्वदेहिनाम्।
गुदमेढ्रान्तरालस्थं मूलाधारं त्रिकोणकम्॥१६८॥
शिवस्य जीवरूपस्य स्थानं तद्धि प्रचक्षते।
यत्र कुण्डलिनी नाम परा शक्तिः प्रतिष्ठिता॥१६९॥
यस्मादुत्पद्यते वायुर्यस्माद्वह्निः प्रवर्तते।
यस्मादुत्पद्यते बिन्दुर्यस्मान्नादः प्रवर्तते॥१७०॥

कवि में मूलाक्षर के कुछ प्रयोगस्थल इस प्रकार हैं—महापद्म रिं शरीर (Goris पृ.६३), सप्तलोक के प्रसङ्ग में (पृ.९६), अमृतकुण्डलिनी के प्रसङ्ग में (पृ.११८)।

देवताओं के शरीर में स्थान निम्नलिखित हैं—

ब्रह्मणो हृदयस्थानं कण्ठे विष्णुः समाश्रितः।
तालुमध्ये स्थितो रुद्रो ललाटस्थो महेश्वरः॥४१॥
नासाग्रेऽच्युतं विद्यात् तस्यान्ते तु परं पदम्॥४२॥
देहातीतं तु तं विद्यान्नासाग्रे द्वादशाङ्गुलम्।
तदन्तं तं विजानीयात्तत्रस्थो व्यापयेत्प्रभुः॥४३॥
ब्रह्मविद्योपनिषद् पृ.२९४

तत्त्व सं ह्यं महाज्ञान के अनुसार देवताओं के स्थान और वर्ण ये हैं—

| | | | |
|---|---|---|---|
| नाभिमूल | जाग्रत् | ब्रह्मा | शुक्लवर्ण |
| हृदय | स्वप्न | विष्णु | आदित्यवर्ण |
| हृदयान्त | सुषुप्त | रुद्र | चन्द्रवर्ण |
| नासाग्र | तूर्य | महेश्वर | स्फटिकवर्ण |
| ललाट | तूर्यातीत | महादेव | प्रभास्वर |

गणपतितत्त्व के प्रथम श्लोक (कण्डिका ८ में) देवता और उनके शरीर में स्थान ये हैं—

ब्रह्मा—मूलाधार।

विष्णु—नाभि।

रुद्र—हृदय।

शिव—कण्ठ।

सदाशिव—जिह्वाग्र।

१०६. लो. रुमाक्ष। √रक्ष+उम्=रुमक्ष। प्रथम श्लोक टि.४७ में भी रुमाक्ष पाठ है।

१०७. लो. होतोत्।

१०८. लो. शूद्धा स्फथिका।

१०९. आत्मा मङस्थान रिं पर=परात्मा (कण्डिका ७ में पर=निष्कल, टिप्पण ९३)। 'वं भिनेद' (=मन्त्र अं अः) के प्रसङ्ग में निष्कल में परात्मा के होने का उल्लेख है (Goris पृ.१२४)।

११०. यह दशेन्द्रिय होना चाहिए था। ५ कर्मेन्द्रियां + ५ ज्ञानेन्द्रियां=१० इन्द्रियां। अगले ही वाक्य में शुद्ध शब्द दशेन्द्रिय है। इनके उद्धरणों के लिए देखिए वृहस्पतितत्त्व श्लोक ३३।

१११. लो. पञ्चहौम्य।

११२. लो. पञ्चकातीर्थं। सप्ततीर्थ भुवन-संक्षेप में दिए हैं।

११३. मूलाधार और बिन्दुरूप शिव के लिए देखिए टि.१०५ में उद्धृत वराहोपनिषद् और योगशिखोपनिषद्।

बिन्दुरूप महादेव हैं—

बिन्दुरूपं महादेवं व्योमाकारं सदाशिवम्॥

योगतत्त्वोपनिषद् ९९ का पूर्वार्ध पृ.३०१

कवि-ग्रन्थ भुवनसंक्षेप में बिन्दु के लिए शिव देवता हैं—इकं ओङ्कार रुद्र देवता निर। अर्धचन्द्र महादेव देवता निर। बिन्दु शिव देवता निर। (श्लोक ४० की टीका)।

११४. लो. मत्मःहन्।

११५. लो. मध्य।

११६. लो. मनुषा।

११७. लो. कमलाचक्र। कमलचक्र का प्रस्तुत वर्गीकरण नहीं मिला। Goris के अनुसार (महापद्म रिं शरीर पृ.९३) कुण्डलिनी शक्ति से समस्त प्रसङ्ग का सम्बन्ध कहा जा सकता है। इस सम्पूर्ण प्रसङ्ग का नाम तन्त्रमहापद है। तन्त्रों में भी ये शब्द कहीं दिखाई नहीं पड़े। हृत्पद्म के कुछ सदृश स्थल योगप्रसङ्गों से यहां दिए गए हैं। योग में पद्म का विशेष स्थान है—

पद्मस्योद्घाटनं कृत्वा बोधचन्द्राग्निसूर्यकम्।
तस्य हृद्बीजमाहृत्य आत्मानं चरते ध्रुवम्॥३५॥
त्रिस्थानं च त्रिपादं च त्रिब्रह्म च त्रयाक्षरम्।
त्रिमात्रमर्धमात्रं वा यस्तं वेद स वेदवित्॥३६॥
बिन्दुनादकलातीतं यस्तं वेद स वेदवित्॥३७॥
अर्धमात्रात्मकं कृत्वा कोशीभूतं तु पङ्कजम्।
कर्षयेन्नालमात्रेण भ्रुवोर्मध्ये लयं नयेत्॥३९॥
भ्रुवोर्मध्ये ललाटे तु नासिकायास्तु मूलतः।
जानीयादमृतं स्थानं तद्ब्रह्मायतनं महत्॥४०॥

ध्यानबिन्दूपनिषद् ३५... पृ.२८७-२८८

मूलाधारात्सुषुम्ना च पद्मतन्तुनिभा शुभा ॥१०१॥
अमूर्तो वर्तते नादो वीणादण्डसमुत्थितः ॥१०२॥
व्योमरन्ध्रगतो नादो मायूरं नादमेव च ।
कपालकुहरे मध्ये चक्षुर्द्वारस्य मध्यमे ॥१०३॥
तदात्मा राजते तत्र यथा व्योम्नि दिवाकरः ।
कोदण्डद्वयमध्ये तु ब्रह्मरन्ध्रेषु शक्तितः ॥१०४॥
स्वात्मानं पुरुषं पश्येन्मनस्तत्र लयं गतम् ।
रत्नानि ज्योतिस्निनादं तु बिन्दुमाहेश्वरं पदम् ॥१०५॥
य एवं वेद पुरुषः स कैवल्यमश्नुते ॥

तदेव १०१...पृ.२६१-२

...हृदयकमलमध्ये वा तस्य मध्ये वह्निशिखा अणीयोर्ध्वा व्यवस्थिता ।

नीलतोयदमध्यस्थाद्विद्युल्लेखेव भास्वरा ।
...तस्याः शिखाया मध्ये परमात्मा व्यवस्थितः ।
अन्तः पुण्ड्रस्थं हृत्पुण्डरीकेषु तमभ्यसेत् ।...
एकाग्रमनसा यो मां ध्यायते हरिमव्ययम् ।
हृत्पङ्कजे च स्वात्मानं स मुक्तो नात्र संशयः ।...

वासुदेवोपनिषद् पृ.४०६

११८. भस्मस्नानविधि में नीलकण्ठ—
स्मरन्नमः शिवायेति ललाटे तत्त्रिपुण्ड्रकम् ॥२६॥
कूर्पराधः पितृभ्यां तु ईशानाभ्यां तथोपरि ।
ईशानाभ्यां नम इत्युक्त्वा पार्श्वयोश्च त्रिपुण्ड्रकम् ॥३०॥
स्वच्छाभ्यां नम इत्युक्त्वा धारयेत्प्रकोष्ठयोः ।
भीमायेति तथा पृष्ठे शिवायेति च पार्श्वयोः ॥३१॥
नीलकण्ठाय शिरसि क्षिपेत् सर्वात्मने नमः ॥३२॥

बृहज्जाबालोपनिषद् ४.२६...,पृ.२१२-२१३

लिङ्गमहापुराण ३२.३,४ पृ.५२ में शिव के लिए नीलकण्ठ आया है—
नित्यं नीलशिखण्डाय श्रीकण्ठाय नमो नमः ॥३॥
नीलकण्ठाय देवाय चिताभस्माङ्गधारिणे ।
त्वं ब्रह्मा सर्वदेवानां रुद्राणां नीललोहितः ॥४॥

११६. लो. गविका । क्या संस्कृत ग्रीवा के लिए है ?

१२०. लो. सश्रदल ।

१२१. लो. नाद्धपृकशा । यह शब्द भी निश्चित नहीं है ।

१२२. तुलना कीजिए 'वालाग्र'—
यस्मिन्विलीयते शब्दस्तत्परं ब्रह्म गीयते ।
धियं हि लीयते ब्रह्म सोऽमृतत्वाय कल्पते ॥१३॥
वायुः प्राणस्तथाकाशस्त्रिविधो जीवसंज्ञकः ।
स जीवप्राण इत्युक्तो वालाग्रशतकल्पितः ॥१४॥
नाभिस्थाने स्थितं विश्वं शुद्धतत्त्वं सुनिर्मलम् ।
आदित्यमिव दीप्यन्तं रश्मिभिश्चाखिलं शिवम् ॥१५॥
तेनेदं निष्कलं विद्यात् क्षीरात्सर्पिर्यथा तथा ॥१७॥

ब्रह्मविद्योपनिषद् १३...,पृ.२६२-३

शिव वालाग्रमात्र हैं—
वालाग्रमात्रं हृदये मध्ये विश्वं देवं जातवेदं वरेण्यम्।
मामात्मस्थं येऽनुपश्यन्ति धीरास्तेषां शान्तिः शाश्वती नेतरेषाम् ॥

शिवगीता से लिङ्गमहापुराण १.४१.२३ की व्याख्या करते हुए टीका में उद्धृत

Goris ने पृ.२६ पर शिवाङ्गों के प्रसङ्ग में 'तुंतुङि रम्बुत्' के लिए संस्कृत शब्द शिखा दिया है । "शिखान्ते द्वादशाङ्गुले" में शिखान्ते के लिए कवि में तुंतुङि रम्बुत् का प्रयोग है (तदेव पृ.४७) ।

१२३. लो. बैद।

१२४. ला. रजा।

१२५. लो. शरस्वती।

१२६. शब्द का अर्थ स्पष्ट नहीं है ।

१२७. लो. जती।

१२८. पहले देखिए।

१२९. लो. शीवया।

१३०. लो. शीवातत्वा।

१३१. लो. सदाशीवातत्वा।

१३२. लो. परमाशीवातत्वा।

१३३. लो. ब्रह्माए।

१३४. लो. त्र्याक्षर।

१३५. क, कलिङन्य का संक्षेप है।

१३६. लो. शीवायोग्गा। शिव के लिए लगभग सदा ही शीवा और योग के लिए योग्गा है। अब यहां इनके लोन्तार पाठ नहीं दिये हैं।

१३७. लो. शस्त्रा।

१३८. लो. भष्मा।

१३९. लो. पवित्र।

१४०. लोन्तार में सन्धिरूप है—पनुलक्षव्वंरोग। 'क्+स' की सन्धि गणपतितत्त्व में क्ष द्वारा की गई है। पतिक्+सङ्हुलुन् के लिए पतिक्षङ्हुलुन् प्रथम श्लोक टिप्पण १४ इत्यादि कई स्थानों पर है।

१४१. लो. पिन्रस्तिष्टा।

१४२. लो. तननंलॅविहो।

१४३. लो. मुलाक्षर। मूलाक्षर का अर्थ अकार किया जा सकता है क्योंकि यह मूल अर्थात् सर्वप्रथम वर्ण है। मूलाक्षर ह हंस का बीज भी माना जा सकता है। वर्णमाला से पूर्व एकाक्षर शब्द इसी श्लोक में आया है। एकाक्षर का तात्पर्य ओं से हो सकता है। एकाक्षर की दृष्टि से यह 'ह्' अकार का अ माना जा सकता है (क्योंकि कवि में ह् और अ में भेद नहीं है)। अ का परमशिव से सम्बन्ध भी है। "लॉसि ओङ्कार" आगे आने वाले इन शब्दों से इसकी पुष्टि होती है। लिङ्गमहापुराण (अध्याय ६५, श्लोक ६३,६४ पृ. १०४,१०५) में शिव के लिए महाबीज और सुबीज विशेषण आए हैं।

शिव और सदाशिव के लिए हकाराक्षर त्रिपुरतापिन्युपनिषद् के प्रथमोपनिषद् प्र.१, प्र.३ पृ. ५३३ में आया है—... तत्सवितुर्वरेण्यमित्यादिद्वात्रिंशदक्षरीं पठित्वा तदिति परमात्मा सदाशिवोऽक्षरं विमलं निरुपाधितादात्म्यप्रतिपादनेन हकाराक्षरं शिवरूपं निरक्षरमक्षरं व्यालिख्यत इति।...तस्मात्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवः क्षीरः सेचनीयमक्षरं समधुघ्नमक्षरं परमात्मजीवात्मनोर्योगात्तदिति स्पष्टमक्षरं तृतीयं ह इति तदेव सदाशिव एव...।

१४४. चेतन और अचेतन सर्वतत्त्वों में दो सूक्ष्मतम तत्त्व हैं—

द्विविधं तत्त्वं परमं चेतनमचेतनञ्च।<br>
व्याप्नोति सर्वतत्त्वेषु सूक्ष्ममुन्नेयं यत्नतः ॥६॥

(बृहस्पतितत्त्व। यह आधारभूत विचार है)

१४५. एकतत्त्व पाठ अधिक अच्छा होगा।

१४६. नोर+हन+इङ्+अवक्+इर।

१४७. लो. सन्दॅलॅङ। √दॅलृङ्=देखना। प- उपसर्ग से करणवाचक अर्थ बनता है, अर्थात् जिससे देखा जाए=आंख। सन्दॅलृङ् रखने पर स का अर्थ समस्त करते हुए अर्थ होगा सब कुछ देखना। किन्तु हमें देखने वाली आंखों का रूप चाहिए।

१४८. लो. हमर्गा।

१४९. लो. सोचा।

१५०. लो. पचातण्धा। पचः=loudly, तण्ड=head, officer, पूरे समास का अर्थ घोषणा करने वाला अधिकारी हो जाएगा।

१५१. लो. पृमणबयु।

१५२. लो. शरि।

१५३. लो. नेतृ। टिप्पण १३९ में पवित्र के लिए पवितृ है।

१५४. र (आदरार्थे उपसर्ग)+आदित्य।

१५५. लो. हिङ्न्तिरकँन्। अङ्न्तिरकँन् आगे के वाक्य में है। यहा अधिक अच्छा पाठ है।

१५६. लो. पृमणा।

१५७. यहां आत्मा वाले तोन शब्द आए हैं—जीवात्मा, शिवात्मा, शुद्धात्मा। उपनिषदों में -आत्मा से संयुक्त समास प्रचुर मात्रा में हैं। उदाहरणार्थ कुछ इस प्रकार हैं—अक्षरात्मा (तेजोबिन्दूपनिषद् ४.४३ पृ.२७); अखिलात्मा (तदेव ४.७० पृ.२७२); अन्तरात्मा (मुण्डकोपनिषद् २.१.९ पृ.१७); अमृतात्मा (तेजोबिन्दूपनिषद् ४.३५ पृ.२७१); अमेयात्मा (तदेव ४.७० पृ.२७२); आकाशात्मा (मैत्रायण्युपनिषद् ६ प्र.१७ पृ.१८५); आत्मज्ञेयादिहीनात्मा (तेजोबिन्दूपनिषद् ४.७९ पृ.२७३); आनन्दात्मा (तदेव ४.४१ पृ.२७१); एकात्मा (तदेव ४.३४ पृ.२७१); चतुरात्मा (नृसिंहोत्तर तापनीयोपनिषद् प्र.१ पृ.२२८); देवात्मा (तेजोबिन्दूपनिषद् ४.४३ पृ.२७२); निरात्मा (मैत्रायण्युपनिषद् ६.प्र.२० पृ.१८६); निष्कलात्मा (तेजोबिन्दूपनिषद् ४.६८ पृ. २७३); परमात्मा (मैत्रायण्युपनिषद् ६प्र.९ पृ.१८३); परमात्मात्मा (सर्वसारोपनिषद् पृ.२५३); प्रत्यगात्मा (तदेव पृ.२५३); प्रसन्नात्मा (मैत्रायण्युपनिषद् ६.प्र.२० पृ. १८६); भूतात्मा (तदेव ६.प्र.९ पृ.१८३); महानात्मा (तेजोबिन्दूपनिषद् ४.६३ पृ.२७२); मानात्मा (तदेव ४.७० पृ.२७२); लक्ष्यात्मा (तदेव ४.३५ पृ.२७१); ललितात्मा (तदेव ४.३५ पृ.२७१); विज्ञानात्मा (मुण्डकोपनिषद् १.१.४प्रश्न. ११ श्लोक पृ.१४); विशुद्धात्मा (बृहज्जाबालोपनिषद् ५.१८ पृ.२१४); विश्वात्मा (मैत्रायण्युपनिषद् ५.प्र.११ पृ.१८०); शून्यात्मा (तेजोबिन्दूपनिषद् ४.४३ पृ.२७१); सर्वभूतान्तरात्मा (कठोपनिषद् २.१०); सर्वसंकल्पहीनात्मा (तेजोबिन्दूपनिषद् ४.४४ पृ.२७२); सर्वात्मा (कैवल्योपनिषद् १.१६ पृ.१४३, तेजोबिन्दूपनिषद् ४.३४ पृ. २१); सूक्ष्मरूपात्मा (तदेव ४.४३ पृ.२७१), इत्यादि। "शुद्धात्मा" शब्द शिवमहापुराण ७.३१.४६ पृ.५३६ और लिङ्गमहापुराण १.९०.२० पृ. १८८ में आया है (ये दोनों गणपतितत्त्व के श्लोक ४३ टिप्पण २ में उद्धृत हैं)।

१५८. लो. योग्गानिद्र। योगशिखोपनिषद् १.६५-७८ पृ.४५८ में योगशिखा का वर्णन हमारे प्रसङ्ग के पर्याप्त समीप है—

शुद्धे चेतसि तस्यैव स्वात्मज्ञानं प्रकाशते।
तस्माज्ज्ञानं भवेद्योगाज्जन्मनैकेन पद्मज ॥६५॥
तस्माद्योगं तमेवादौ साधको नित्यमभ्यसेत्।
मुमुक्षुभिः प्राणजयः कर्तव्यो मोक्षहेतवे ॥६६॥
योगात्परतरं पुण्यं योगात्परतरं शिवम् ॥६७॥
सूर्याचन्द्रमसोर्योगो जीवात्मपरमात्मनोः ॥६८॥

एवं तु द्वन्द्वजालस्य संयोगा योग उच्यते।
अथ योगशिखां वक्ष्ये सर्वज्ञानेषु चोत्तमाम् ॥६९॥
नासाग्रे दृष्टिमारोप्य हस्तपादौ च संयतौ।
मनः सर्वत्र संगृह्य ओङ्कारं तत्र चिन्तयेत् ॥७१॥
ध्यायेत सततं प्राज्ञो हृत्कृत्वा परमेश्वरम्।
एकस्तम्भे नवद्वारे त्रिस्थूले पञ्चदैवते ॥७२॥

लब्धयोगोऽथ बुध्येत प्रसन्नं परमेश्वरम् ॥७८॥
तदा पश्यति योगेन संसारोच्छेदनं महत् ॥७९॥

१५९. लो. शूक्ष्माज्ञना ।

१६०. लो. ज्ञनावीशेषा ।

१६१. लो. बेद । तुलना कीजिए—बैद (टिप्पण १२३) ।

१६२. लो. मन्त्रोच्छास ।

१६३. लो. वीरहीता ।

१६४. लो. यकरा ।

१६५. लो. वीजा ।

१६६. देन्त के स्थान पर देनिर होता तो अर्थ की दृष्टि से अधिक अच्छा रहता ।

१६७-१६७. लो. ँपपे ।

१६८. लो. पन्तर ।

१६९. यह शब्द क्या है ? यह संस्कृत शब्द का अपभ्रष्ट रूप है अथवा कवि शब्द है ? यह स्न निम्नतया हो सकता है । स्म=स्मरण रखो, निम्नतया—निम्न प्रकार से है। ये पद इस श्लोक की अन्तिम कण्डिका में दर्शनीय हैं ।

१७०. लो. चेत्तन । वृहस्पतितत्त्व में चेतन के लिए प्रायः यही वर्णयोग है ।

१७१. लो. अचेत्तन ।

१७२. लो. प्रणन्टीका । न और व के परिवर्तन का हस्तलेख में कोई उदाहरण नहीं है । १८वीं कण्डिका में 'महाप्रणव' का उल्लेख दर्शनीय है ।

## ५४-५५

[१]जःकारे[२] पृथिवो[३] ज्ञेया[४] तःकार[५] [६]आपः संस्थिताः[६] ।
[७]किःकारे च[७] महातेज उङ्कारे[८] वायुं[९] संन्यसेत्[१०] ॥५४॥
फट्काराकाशसंयुक्तो[११] महापातकनाशाय[१२] ।
पञ्चाण्डं[१३] [१४]जपेद्यो विद्वान्[१४] शिवलोकमवाप्नुयात्[१५] ॥५५॥

न्द्य त य । जः तः[१६] किः उं फट् ॥ इति सं ह्यं पञ्चकाण्ड[१७] । जपाक्न शिवध्यान[१८] । महापातक-विनाश[१९] देन्य ॥ अं अः जपाक्न पिं१६ ॥ शिवध्यान[१८] । निर्मल फलन्य ॥ यन् परमशिवध्यान[२०] । मोक्ष फलन्य ॥ यन् मह्यु निं[२१] रिं पुसङ्कर रुद्रध्यान ॥ यन् मह्यु न्[२१] कस्वस्त्यनिं[२२] रात् । महादेवध्यान ॥ यन् मह्यु न्[२१] सकार्य्यन्त[२३] सिद्ध । शङ्करध्यान[२४] ॥ यन् मह्यु न्[२१] कसिहन देनिं जन्म[२५] । ह्यं कुनं । ईश्वरध्यान । अं आत्मबीजाक्षर[२६] ॥ अः शून्यताबीज[२७] । महासंयोग[२८] सिर ॥ हृय्व चवुं ॥ इति सं ह्यं महाजप[२३] । परमरहस्य सिर ॥

मुवः कद्‌गरावरण[२९] ङ । ओं ह क श म ल व र य म्[३०] उं ॥ अर्धनारीश्वर[३१] कहिडॅपन्य । भ्यासन्य[३२] प्रदक्षिणाक्रम[३३] । अन्देंलक्न रिं पद्महृदय[२३] । मुवः रिं विदिक्विदिक[३४] । तन् कतमनिं सर्व्व[३५]सञ्जत फलन्य। म्वं लुपुतिं सर्व्व[३५]-विघ्न ॥ निहन् भ्यासाक्न[३६] अनुष्ठान[३७] सं ह्यं मृत्युञ्जय[२३] । ओं रिं शिवद्वार[३८]। अं रिं वक्त्र । कं रिं कण्ठ[२३] । अः रिङन्तर्हृदि[३९] । अं रिं नाभि[४०] । त्कें पद कलिः । सम्बुङि सं ह्यं दशाक्षर-

मन्त्र ।। ओं औं ह् क श म ल व र य म्[४१] उं । नमो नमः स्वाहा[४२] । सीकधी[४३] पदान्तन्यास[४४] ।। स्मः । मन्त्र भुवः ओं मं सः वौषट्[४५] । मृत्युञ्जयाय नमः स्वाहा[४६] वषट् ।।

---

१. जः तः किः उं फट् इन पञ्चाण्डों का पृथिवी, आपः, महातेजः, वायु और आकाश इन पञ्चमहाभूतों से सम्बन्ध है । ये पञ्चमहाभूतों के बीज नहीं कहे जा सकते । इनका परस्पर वास्तविक सम्बन्ध गवेषणा का विषय है । शिवमहापुराण और लिङ्गमहापुराण में इस प्रकार के बीजों का प्रयोग लगभग सर्वथा ही नहीं है ।। गोपालपूर्वतापिन्युपनिषद् के प्रथमोपनिषद् प्र.११-१३ में गोपालकृष्णमन्त्रजपः शीर्षक के अन्तर्गत पञ्चपदों का पञ्चाङ्गों द्यावाभूमि, सूर्य, चन्द्र और अग्नि से सम्बन्ध है । तत्पश्चात् उसका क्लीं बीज है । पञ्चपद इस प्रकार हैं—तस्य पुना रसनमिति ( जपनं )—जलभूमीन्दुसंपातकामादिकृष्णायेत्येकं पदम् । गोविन्दायेति द्वितीयम् । गोपीजनायेति तृतीयम् । वल्लभायेति तुरीयम् । स्वाहेति पञ्चममिति । पञ्चपदं जपन् पञ्चाङ्गं द्यावाभूमिसूर्याचन्द्रमसाग्निस्तद्रूपतया ब्रह्म संपद्यते ब्रह्म संपद्यत इति ।। क्लीं की व्याख्या टीका में इस प्रकार है—जलं ककारः, भूमिर् लकारः, ईकार इन्दुः, अनुस्वारः तं संपातरूपं कामबीजं क्लीमिति बीजेन साकं कृष्णाय इत्यादि पञ्चपदं भवति ।। इनके जप से मुमुक्षु को भगवान् के दर्शन का लाभ होता है—

ओङ्कारेणान्तरितं ये जपन्ति गोविन्दस्य पञ्चपदं
मनुम् ।
तेषामसौ दर्शयेदात्मरूपं तस्मान्मुमुक्षुरभ्यसेन्नित्य-
शान्त्यै ।।२३।।

तदेव द्वितीयोपनिषद् २३, वैष्णव उपनिषत्-संग्रह पृ.४५-४८

अथैवं स्तुतिभिराराधयामि तथा यूयं पञ्चपदं जपन्तः श्रीकृष्णं ध्यायन्तः संसृतिं तरिष्यथेति होवाच हैरण्यगर्भः ।।४६।।

अमुं पञ्चपदं मनुमावर्तयेद्यः
स यात्यनायासतः केवलं तत्पदं तत् ।।४७।।
अनेजदेकं मनसो जवीयो
नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्षदिति ।।४८।।
तदेव षष्ठोपनिषद् पृ.५७

इसी प्रसङ्ग में "मन्त्रगतपञ्चपदेभ्यो जगत्सृष्टिः" नामक पञ्चोपनिषद् पृ.५४-५५ विशेष उल्लेखनीय है—

यस्य प्रथमपादाद्भूर्द्वितीयात् सलिलोद्भवः ।
तृतीयात्तेज उद्भूतं चतुर्थाद् गन्धवाहनः ।।३०।।
पञ्चमादम्बरोत्पत्तिस्तमेवैकं समभ्यसेत् ।
चन्द्रध्वजोऽगमद्विष्णोः परमं पदमव्ययम् ।।३१।।
ततो विशुद्धं विमलं विशोकमशेषलोभादिनिरस्त-
सङ्गम् ।
यत्तत्पदं पञ्चपदं तदेव स वासुदेवो न यतोऽन्य-
दस्ति ।।३२।।

कवि-ग्रन्थ भुवनसंक्षेप में सप्ताण्ड पद सप्तलोकों के लिए आया है ।

२. लो. जःकरै ।

३. लो. प्रविर्वि । वलि-लिपि में थ रेखा के अभाव से व बन गया ।

४. लो. ज्ञेयः ।

५. लो. तःकारै ।

६-६. अप संस्तितः ।

७-७. लो. किःकरश्च ।

८. लो. उंकरै ।

९. लो. बयु ।

१०. लो. शन्यषेत् ।

११. लो. फट्करकाशसंयुक्तः । फट्काराकाश-संयुक्तः=फट्कारः आकाशसंयुक्तः के अर्थ में है ।

१२. लो. महापटकनशय । पातक, उपपातक और महापातकों के विस्तारपूर्वक वर्णन के लिए श्लोकान्तर ६९-७१ देखिए ।

१३. लो. पञ्चवर्णं ।

१४-१४. लो. जपयैद्विद्वान् ।

१५. लो. शीवालोकमवस्तुयत् । प और स में लिपि-सादृश्य न होने पर भी गणपतितत्त्व के हस्तलेख में प के लिए स और स के लिए प का दो एक स्थानों पर प्रयोग हुआ है, हस्त के लिए हृप्त (श्लोक ५१-५३ टिप्पण ९९) ।

१६. लो. टः । त के लिए ट का प्रयोग— टिप्पण १२ में महापातक के लिए महापटक ।

१७. लो. पञ्चकण्ध ।

१८. लो. शीवाध्यना । शिव के अनेक रूपों के ध्यान के लिए शरीर के विविध अङ्गों के प्रयोग लिङ्गमहापुराण के आठवें अध्याय पृ.१६ में है—

ततः सत्त्वस्थितो भूत्वा शिवध्यानं समभ्यसेत् ॥९०॥

महेश्वरं हृदि ध्यायेन्नाभिपद्मे सदाशिवम् ।
चन्द्रचूडं ललाटे तु भ्रूमध्ये शङ्करं स्वयम् ॥१०१॥
दिव्ये च शाश्वतस्थाने शिवध्यानं समभ्यसेत् ॥१०२॥

हेयोपादेयरहितं सूक्ष्मात्सूक्ष्मतरं शिवम् ॥१०५॥
सर्वोपाधिविनिर्मुक्तं ध्यानगम्यं विचारतः ॥१०७॥
मनस्येवं महादेवं हृत्पद्मे वापि चिन्तयेत् ।
नाभौ सदाशिवं चापि सर्वदेवात्मकं विभुम् ॥१०८॥
देहमध्ये शिवं शुद्धज्ञानमयं विभुम् ॥१०९॥

१९. लो. महापथकावीनशा ।

२०. लो. परमाशीवाध्यना । ध्यान के लिए सतत ध्यना है अतः उसके पाठ आगे नहीं दिए गए ।

२१. लो. मयुनिं ।

२२. लो. कस्वस्तनिं ।

२३. दीर्घ स्वरान्त है ।

२४. लो. शङ्कराध्यना ।

२५. लो. जद्म ।

२६. लो. अत्मावीजाक्षर ।

२७. लो. शून्यातवीजा ।

२८. लो. महासंयोग्गा ।

२९. लो. कद्‌गारावण शब्द स्पष्ट नहीं है ।

३०. लो. अ श र ल वा य ।

३१. लो. आर्द्धानिरेश्वरी । अर्धनारीश्वरी का कोई अर्थ नहीं होगा ।

३२. लो. ब्याषन्य । संस्कृत अभ्यास के लिए भ्यास का प्रयोग होता है ।

३३. लो. पृधक्षीणाक्रम ।

३४. लो. विधिक्विधिक् । कवि में विदिक् के आकाश, वायु, स्वर्ग आदि अर्थ हैं । संस्कृत में विदिक्=विदिशा ।

३५. लो. सार्व्वा ।

३६. लो. ब्यासाक्न ।

३७. लो. नुस्थना (=नुष्ठान) । अभ्यास के

लिए भ्यास के समान ही अनुष्ठान के लिए नुष्ठान का प्रयोग है।

३८. लो. शीवाद्वर (=ब्रह्मरन्ध्र)।

३९. लो. अन्ताहृदिः।

४०. तुलना कीजिए श्लोक ५० टिप्पण २३।

४१. लो. ह् र क श म र ल व य। चीन, तिब्बत (भोटदेश), मोंगोल देश में प्रयुक्त मन्त्र हक्ष्म्ल्व्र्यं है। इसका सम्बन्ध दश दिशाओं के देवों से हो सकता है (देखिए भूमिका)।

४२. लो. श्वहा।

४३. स्पष्ट नहीं है।

४४. लो. पधन्दन्याषा।

४५. लो. वोषट्।

४६. लो. स्वहा।

## ५६

[1]मृत्युञ्जयस्य देवस्य [2]यो नामान्यभिकीर्तयेत्[2]।
दीर्घायुषमवाप्नोति[3] संग्रामविजयी[4] भवेत्[5] ॥५६॥

हय्व चवुः[6]। अदोम्रण[7] देनिर[8] त्लस् ॥

निहन् पङ्लुकतन् गणपति[9]। व्नङ्ङ्के मिदॆर्। श[10]। अम्पेल् गडि रजः गण[9]। तङन् किव ङगॅम् चक्र[11]। तङन् त्ङॅन् ङगॅम् गदा[12]। दुलुरन्य बन्तॅन्। अजुमन् पुतिः कुनि। सुची असोरोः महिवक् पिथिक् पुतिः जम्बुल्। तोयने मवदः सङ्क त्मगा। स्कर् सुधामल[13] सह[9] प्रससन्तुन्। अर्थन्य ११००। सम्सम् दोन् कतिम। रजहनिक लॅबोकक्न रिं सङ्क। रि हुवुस् पिनूजा तिवकक्न[14] रिं ग्नहि कम्रणन् ॥ म[15]॥

---

१ कवि में मृत्युञ्जय और दीर्घायुष का घनिष्ठ संबन्ध है। मृत्युञ्जय मन्त्र में श्लोक ५५ के समान ही पहले दक्षाक्षरमन्त्र का उल्लेख है—

ओं इ अ क स म र ल व य नमो नमः स्वाहा।
ओं ओं कुर्मेदजये जीवत् शरीर रक्ष ण्ड ड सिम(?)
ओं म्तुं सः वौषद् मृत्युञ्जयाय नमः [सः वौषट्]
Goris पृ.३५

Goris में पृ.३७-४० तक इस विषय पर विस्तृत टिप्पण है। वहां पर यही श्लोक इस प्रकार दिया है—

ओं [।।] मृत्युञ्जयस्य देवस्य यो नामान्यनुकीर्तयेद्। दीर्घायुषमवाप्नोति संग्रामविजयी भवेत् ॥(पृ.३८)

मृत्युञ्जय दीर्घायु, बल, वृद्धि और शक्ति का कारण हैं—ओं दीर्घायुषबलवृद्धिशक्तिकारण मृत्युञ्जय (पृ. ३६)। इस सम्बन्ध में "मृत्युञ्जय-स्तव" (Cod. 5357A) और "दीर्घायुष" (Cod. 5307 fol. 3), दीर्घायुर्वेदोन् (Cod. 5134 fol. 1) विशेष उल्लेखनीय ग्रन्थ हैं (पृ.४०)।

२–२. लो. नमः म्यमी कित्तयैद्।

३. लो. दीघ्र्गायुषामहाप्नोती।

४. लो. सङ्गमवीजाये।

५. लो. भवेत।

६. लो. चहु। टिप्पण ३ में भी व के लिए ह का प्रयोग हुआ है—°मवाप्नोति के लिए °महाप्नोती।

७. लो. अद्रोमण। √अण=रोग। अद्रो अस्पष्ट है। टीका के अन्त में कअणान् है।

८. लो. दोनिर।

९. लोन्तार में दीर्घस्वरान्त है।

१०. श बीज किस अर्थ का द्योतक है?

११. लो. चक्र।

१२. लो. गध।

१३. लो. सुदामला।

१४. लो. तिवाक्न। श्लोक ५७–५९ टिप्पण १७ में, हस्तलेख में तिवाकाक्न है।

१५. म का अर्थ "से, इनके द्वारा" (with, by using) है। इसका सम्बन्ध अगले ५७-५९ श्लोकों से है।

## ५७–५९

ओं[१] ।। गणपतिं[२] शिवापुत्रं[३] [४]भुक्तं तु वैधतर्पणम्[४] ।
[५]भक्तं तु जगति लोके[५] शुद्धपूर्णशरीरिणम्[६] ।।५७।।
सर्व्वविषविनाशनं[७] ?कालहङ्ग हङ्गीपत्यं[८] ? ।
[९]पराणि रोगाणि मूर्च्छन्तं[९] त्रिविष्टपोपजीवनम्[१०] ।।५८।।
[११]गङ्गोमयोः सिद्धार्थदं[११] [१२]देवगणगुरुं पुत्रं[१२] ।
शक्तिवीर्यालोकश्रियै[१३] [१४]जयन्ति लाभानुग्रहम्[१४] ।।५९।।

ओं सिद्धिरस्तु[१५]। [गणपत]ये[१६] नमः स्वाहा।

त्लस्। मक्वेः पङ्क्षन्य। व्नङङ्गे यनिं ग्रि ग्रबुग्। यदिन् ग्रि ततुम्पुर् मुवः कअणान्। रिं हॅम्पॅलन्। य्वदिन करुसकन् देनिं सतो[१७]। व्नङिकि तिवकक्न[१८] ।।

---

१. लो. औं। इसके पश्चात् विराम नहीं है। प्रथम श्लोक में भी ओं का ऐसा ही प्रयोग है।

२. लो. घणापती।

३. लो. शीवापुत्रं।

४–४. लो. भुक्त्यन्तु वैध्यतर्पणानां।

५–५. लो. भक्त्यन्तु जगत्रिलोकं। भक्तं = पूजितं।

६. लो. सूद्धापूर्ण्णा शरीरनां।

७. लो. सार्व्वाविष्यवीनसनं। सर्वविषयविनाशनं भी हो सकता है परन्तु फिर पाद ९ अक्षर का हो जाएगा। विष के लिए विष्य, भुक्तं के लिए भुक्त्यं, भक्तं के लिए भक्त्य।

८. इसका कोई भी अर्थ हमसे नहीं बना।

९–९. लो. परणालरा मूच्छ्र्छंतै। लर कवि शब्द है जिसका अर्थ रोग है। यह पाद भी अनिश्चित है।

१०. लो. त्रीवृष्टीपङ्पाजीवं। कवि

टीका में देवों और पशुओं से होने वाली हानियों (=विघ्नों) का उल्लेख है। तुलना कीजिए दुःख-त्रय—आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक (आधिदैविकं तु यक्षराक्षसविनायकग्रहाद्यावेशनि-बन्धनम्—सांख्यतत्त्वकौमुदी पृ.६; आधिभौतिकं तु भूतान्यधिकृत्य यत्प्रवर्तते मानुषपक्षिसरीसृप-स्थावरनिमित्तम्—सांख्यकारिका १ पर माठर-वृत्ति पृ.३)।

११–११. लो. गङ्गा उमष्यवासिध्यं।

१२–१२. लो. देवेगरणा गुरुपुत्रं।

१३. लो. शक्तिवीर्यलोकश्रीया।

१४–१४. लो. जयति लभनुग्रहं।

१५. लो. अस्तुरस्तु।

१६. लो. य।

१७. सतो=सत्त्व। श्लोक ५१–५३ कडतोन्=कडत्वन्।

१८. लो. तिवाकाक्न।

६०

ओं[1] घ्मु गणपतये[2] नमः ओं[1] सरस्वत्यै[3] नमः।
ओं[1] तदस्तु[4]। तदस्तु। अस्तु॥
ओं[1]। दीर्घायुषं[5] सुखश्रिया[6]। [7]दर्शनात्तव वृद्धिश्रिया[7] ॥६०॥

ह्म्व केः वों वनेः अमच[8]। यन् तन् जाति[9] शुश्रूषा[10]। निर्म्मल[8] मलिलं मनःन्य। यनमच[8] न्दनशुचि[11] स्मुहुन्। मङ्द[8] त्रुस् शुचि[12] दलँ रि हें॥

---

१. ला. औं।

२. लो. घणाकथये।

३. लो. शारास्वत्य।

४. लो. ततस्तु।

५. लो. दीर्घ्गायुषा।

६. लो. सुकाश्रीया।

७. लो. दर्शान्तनावृद्धिश्रीया।

८. लो. में दीर्घस्वरान्त है।

९. लो. जती।

१०. लो. सुश्रुषा।

११. लो. सुची।

१२. लो. सूची।

* * *

# कवि टीका का अनुवाद

## श्लोक १

१. भटार शिवजी का श्री गणों को यह (निहन्=निम्नलिखित) उपदेश है। भगवत्तनय (=तनय र संहुलुन्) का भटार को नमस्कार है। हन्त, कृपया भगवत्तनय को उपदेश दीजिए जिससे वह पञ्चदैवात्माओं के उद्भव के विषय में जाने। कहां से उनका उद्भव हुआ है। यह सब विनीत सेवक (=पतिक् संहुलुन्) को बतलाने की कृपा कीजिए ।।

२. ईश्वर उवाच। पुत्र गणपति तुम्हें दिया हुआ मेरा उपदेश ध्यान से सुनने योग्य है (अथवा, ध्यान से सुनो)। यह शून्य शब्द है। [अब शून्य का उपदेश आरम्भ होता है]। ओङ्कार से बिन्दु निकलता है। यह कुश के अग्र पर पड़े हुए ओसकण के समान है [जो] सूर्य से प्रकाशित है, धूप के समान पवित्र है [और] जिसकी दीप्ति अतुलनीय * रूप से चमक रही (माभ्र) है। बिन्दु से पञ्चदैवत—ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, मैं (=शिव) और सदाशिव बने हैं। इस प्रकार से हे पुत्र, दैवात्माओं के उद्भव का स्वरूप है ।।

* अकरकर=जिसकी तुलना न हो, जिसके विषय में कुछ कहा न जा सके, अकथनीय।

३. गणपति उवाच। भगवत्तनय का [आपको] नमस्कार है। हन्त, पुनः भुवन के प्रकाश के विषय में कृपया उपदेश दीजिए जिससे आपका यह पुत्र अर्थात् मैं जान सकूं ।।

४. ईश्वर उवाच। पुत्र गणपति, अब मेरे उपदेश को सुनो। [जिसमें] भुवन के तत्त्व के विषय में कहूंगा। पञ्चदैवात्माओं से पञ्चतन्मात्र निकले। वे इस प्रकार हैं—ब्रह्मा से गन्ध निकली। विष्णु से रस निकला। रुद्र से रूप उद्भूत हुआ। मुझसे (अर्थात् शिव से) स्पर्श निकला। श्री सदाशिव से शब्द उत्पन्न हुआ ।। और शब्द से आकाश निकला। इसका रूप 'य' के समान है। वर्ण शुद्ध स्फटिक जैसा है ।। स्पर्श से वायु निकला। इसका रूप 'वी' के समान है। श्वेत 'अ' वर्ण है ।। रूप से तेज निकला। इसका रूप 'नी' के समान है। वर्ण श्वेत, लाल [और] काला है ।। रस से आपः निकला। इसका रूप 'ओ' 'म'-'ये', के समान है। इसका वर्ण कृष्ण है ।। गन्ध से पृथिवी निकली। 'ओं' के समान इसका रूप है। वर्ण पीत है। इसका अक्षर नकार है। जीवन का शास्त्र ओङ्कार है ।। पुनश्च पुत्र गणपति, पृथिवी से भूमि निकली। आपः से पानी निकला। तेज से आदित्य, चन्द्र [और] तारे निकले। वायु से आंधी (अङिन्=वायु) निकली। आकाश से स्वर निकला। [और] भुवन से स्थावर—तृण, तरु, लता, गुल्म, त्वक्सार, और जङ्गम—पशु, पक्षी, मीन, अघ्न्या (=गाय) निकली। ये भुवन के प्रकार हैं ।।

५. गणपति उवाच। भगवत्तनय का नमस्कार है। जैसा कि भुवन के तत्त्व के विषय में भटार का समस्त ज्ञान मुझे मिल गया है अब पुनः भटार के पुत्र को उपदेश दीजिए जिससे कि वह मनुष्य के उद्भव को भी जान जाए ।।

६. ईश्वर उवाच। पुत्र गणराज, मनुष्यों के उद्भव, देवों के उद्भव, तथा भुवन की उत्पत्ति में अन्तर नहीं है। क्योंकि मनुष्य [भी] बिन्दु से निकलता है [जो कि] ओंकार का प्रथम मूल है। इसका स्वरूप क्या है? [वे] ब्रह्मा विष्णु शरीर बनाते हैं [जिन्होंने क्रमशः] पृथिवी और पानी बनाए हैं। रुद्र दृष्टि बनाते हैं [जिन्होंने] तेज बनाया है। मैंने अर्थात् शिव ने उश्वास बनाया है [जिसने भुवन की उत्पत्ति में] स्पर्श बनाया है। सदाशिव स्वर बनाते हैं [जिन्होंने] आकाश बनाया है। इस प्रकार से, हे पुत्र, आत्मा का, जो जन्म लेती है, स्वरूप है॥

७. गणपति उवाच। भुवन और मनुष्य के काण्ड के विषय में भटार का समस्त उपदेश [मैंने] ग्रहण कर लिया है। अब पुनः भटार के पुत्र को (अर्थात् मुझे) शरीर तथा भुवन में दैवात्माओं के स्थान के विषय में उपदेश देने की कृपा कीजिए॥

८. ईश्वर उवाच। तात गणाधिप, अब दैवात्माओं के शरीर में अस्तित्व-विषयक तुम्हें दिया हुआ मेरा यह उपदेश सुनना चाहिए। क्योंकि मनुष्य और भुवन एक [समान] हैं। जो जन्म (मनुष्य) है सो भुवन है। किस प्रकार। यदि भुवन का विषय है तो ब्रह्मा दक्षिण में रहते हैं, भूमि की रक्षा करते हैं। विष्णु उत्तर में रहते हैं, जल की रक्षा करते हैं। रुद्र पश्चिम में रहते हैं, सूर्य, चन्द्र [और] तारों की रक्षा करते हैं। मैं (=शिव) पूर्व में रहता हूं, वायु की रक्षा करता हूं। श्री सदाशिव मध्य में रहते हैं, आकाश की रक्षा करते हैं॥ और यदि जन्मियों अर्थात् मनुष्यों का विषय है तो नाक के मार्ग से गन्ध को प्राप्त करने अर्थात् सूंघने में राग की रक्षा करने के लिए ब्रह्मा मूलाधार में स्थित हैं। जीभ के मार्ग से रस पाने में शरीर की रक्षा के लिए विष्णु नाभि में स्थित हैं। आंखों के मार्ग से ज्ञान प्राप्त करने में जाग्रत् की रक्षा करने के लिए रुद्र हृदय में स्थित हैं। शब्द करने वाले मुख के मार्ग से सुषुप्त की रक्षा-हेतु मैं कण्ठ में स्थित हूं। कर्ण के मार्ग से स्वर ग्रहण करने में सर्वज्ञान की रक्षा के लिए श्री सदाशिव जिह्वाग्र में स्थान लेते हैं। इस प्रकार से महान् भुवन और शरीर में दैवात्माओं की स्थिति है॥

९. गणपति उवाच। भगवत्तनय की प्रार्थना है कि अब पुनः अपने विनीत सेवक को इन सब के विषय में, जो मूलाधार और नाभि, हृदय, कण्ठ, जिह्वाग्र कहलाते हैं, पृथक् पृथक् (पतुङ्गलन्=एक एक करके) बताइए, जिससे भटार का पुत्र ज्ञान पा सके॥

१०. ईश्वर उवाच। पुत्र गणपति, अब [उस] तत्त्व के विषय में जो मूलाधार कहलाता है, मेरे उपदेश को ध्यान से सुनो। इसका स्थान पायु और उपस्थ के बीच में है। वर्ण अरुण जैसा है। चतुष्कोण [अर्थात्] चार कोने हैं। इसके मध्य में छोटे छोटे आठ कमल के फूल हैं। कमल के फूल के मध्य में मणि है [जिसका] वर्ण विद्युत् के समान है। विद्युत्सम मणि के मध्य में ओंकार है, [जो] वायु का मूल है। [यह] सीधा शिवद्वार तक जाता है। शिवद्वार से सीधा नासिका तक जाता है। नासिका से सीधा जिह्वाग्र तक, सप्तद्वार को बन्द करने के लिए जिसका स्थान कण्ठ में है। कण्ठ से हृदय तक जाता है (मसुक्=प्रवेश करता है), समस्त शरीर को भरने के लिए। इस प्रकार से मूलाधार का वर्णन है॥ मूलाधार के ऊपर नाभि है। १२ अङ्गुल की दूरी पर।

वर्ण (रूप होना चाहिए) छोटे छोटे दस कमल पुष्पों के समान है। फूलों के मध्य में सद्यउदित सूर्य सा है। इस सद्यउदित सूर्य के मध्य में अमृत है। यह उसुस्(bowels?)और पङ्रितन् (intestines?) के लटकने का स्थान है ॥ नाभि के ऊपर अष्टाङ्गुलि की दूरी पर हृदय है। वर्ण ३१ छोटे कमल पुष्पों के, जो अग्नि से आच्छादित हैं, समान है। अग्नि के मध्य में सूर्य है। सूर्य के मध्य में चन्द्र। चन्द्र के मध्य में शुक्लवर्ण है [जो] तारों के समान है। शुक्ल के मध्य में प्राणवायु [और] प्राण में अर्थात् प्राण के मध्य में प्राणलिङ्ग है ॥ हृदय से ऊपर १२ अङ्गुलि की दूरी पर कण्ठ है। इसका वर्ण १० छोटे श्वेत कमलपुष्पों के समान है। श्वेत कमल-पुष्प के बीच में विन्तॅन् (=श्वेतमणि ?) सदृश है ॥ और कण्ठ के ऊपर १२ अङ्गुलि की दूरी पर जिह्वाग्र है। पञ्चवर्ण मुकुलित कमल के सदृश है। मुकुलित कमल के मध्य में बिन्दुसारमणिक् है। बिन्दुसारमणिक् के मध्य में शुद्ध स्फटिक है। शुद्ध स्फटिक के मध्य में शून्य निर्वाण है। इस प्रकार से पञ्चवर्ण का स्वरूप है ॥

११. गणपति उवाच। भगवत्तनय का नमस्कार है। मुझे भटार ने अत्यन्त उपदेश दिया है। अब आगे उपदेश देने की कृपा कीजिए। उन्होंने सब मनुष्यों को किस संगम के समय में और क्यों उत्पन्न किया। यह अपने पुत्र मुझको बताइये ॥

१२. ईश्वर उवाच। ए पुत्र गणपति, पुत्र तुम ऐसा क्यों सोचते हो कि जन्मी अर्थात् मनुष्य "समजन्म" उत्पन्न हुए। तात (ककि), ऐसा नहीं है केवल साधन स्वरूप है जो उसे बनाता है। रूप से जो कि बहुत सूक्ष्म है, सङ्गम निकलता है। शुक्ल में रहते समय आत्मा का यही प्रयोजन (कार्य) है। इसका वर्ण शुद्ध स्फटिक मणिक् के सदृश है। [शुक्ल] ओङ्कार से उद्भूत प्रधान अङ्ग से निकलता है, और रूप भी माता के गर्भ में साथ-साथ बनता है। इसकी प्रकृति लाल होती है। यहीं पिण्डाकृति बनती है। क्योंकि ओङ्कार से आच्छादित शुक्लशोणित वर्णों के सभी वर्ण सूक्ष्मरूप बन जाते हैं। [सूक्ष्मरूप] ओङ्कार से बना है ॥

१३. उसके बनने का क्रम इस प्रकार है— एक मास में झाग बनती है [जो] दूध (?) बन जाती है जिसका वर्ण श्वेत (? किन्लॅ) है। तीन मास में वह दूध एक अण्डे का रूप ले लेता है। इसका वर्ण रक्त होता है और वह रुधिर बन जाता है। चार मास में वह अण्ड शिवलिङ्ग बन जाता है। सूक्ष्मरूप और ओङ्कार से भर जाने पर मध्य में आदरणीय मनुष्य (गोरो वों) [प्रवेश करता है]। पांच मास में वह शिवलिङ्ग मायारेखा बन जाता है। छः मास में वह मायारेखा अग्नि बन जाती है। सात मास में वह अग्नि पीला सा बच्चा बन जाता है। आठवें मास में इस पीले से बच्चे से ओङ्कार से उच्छ्वास निकलता है, और साथ ही साथ (पऋ ?) हड्डियां, नख, और बाल बनते हैं। दसवें मास में इनका योग पूरा हो जाता है। निश्चय ही [तब वह] माता के गर्भ से निकलता है। तात गणपति, इस प्रकार से [मनुष्य के बनने] का क्रम है ॥

१४. गणपति उवाच। भगवत्तनय नमस्कार करता है। अब भटार के वरानुग्रह को कृपया चलने दीजिए। स्वामी के पुत्र को कृपया समझाइए कि गर्भ में जब बालक रहता है तब से वृद्धावस्था तक उसे कौन जीवित रखता है ॥

१५. ईश्वर उवाच। ओं, पुत्र गणाधिप यदि तुम चाहते हो कि तुमको ज्ञात हो तो पुत्र संशय मत करो। अब मैं तुम्हें शिवलिङ्ग नामक तत्त्व के विषय में उपदेश दूंगा। शिव ओङ्कार और लिङ्ग शुक्लशोणित कहलाता है। शिव और लिङ्ग परस्पर दृढ़ता से जुड़े हैं। [ये] मिश्रित हैं और अमिश्रित भी। इनका जीवन सूक्ष्मरूप है। दस मास तक शून्य उसे जीवित रखता है। और उसके निकलने के समय निर्वाण उसे जीवित रखता है। [और जब वह] माता पिता को बुलाना जान जाता है तब निर्वाण लुप्त हो जाता है। जीव उसे जीवित रखने के लिए निकलता है। वृद्धावस्था में (जब) वह जीव नष्ट हो जाता है (तब) उसे जोवित रखने के लिए आत्मा निकलती है। यह जीवन के विषय में सब कुछ है॥

१६. गणपति उवाच। भगवत्तनय का नमस्कार है। भटार के पुत्र को कृपया उपदेश दीजिए कि जीवन के नष्ट होने पर उसका मार्ग किस ओर जाता है। यह सब अपने विनीत सेवक को बताइए॥

१७. ईश्वर उवाच। भो पुत्र गणपति, मुझसे पूछा गया तुम्हारा यह प्रश्न अत्यन्त महाभार है। तुम्हारा गुणविषयक प्रश्न असीम ऊंचा है, गम्भीर (अज्ञो) और अननुसरणीय (न्दतन् कतुतुगन्) है। अब तुम्हें ध्यान से इसका रस लेना चाहिए। अब मैं उपदेश देता हूं। आत्मा का नाश होने पर वह जीव में प्रवेश करता है। जीव का नाश होने पर वह निर्वाण में प्रवेश करता है। निर्वाण नष्ट होने पर शून्य में प्रवेश करता है। शून्य नष्ट होने पर सूक्ष्मरूप में प्रवेश करता है। सूक्ष्मरूप नष्ट होने पर सं ह्यं ञमुत् म्ङा (?) में जिसका स्थान आकाश के अग्र में है, प्रवेश करता है। आदरणीय ञमुत् म्ङा के नाश होने पर वह निष्कल के सार में चला जाता है॥

१८. गणपति उवाच। भगवत्तनय का नमस्कार है। भटार के पुत्र को यह पूछते हर्ष ह'ता है (?) कि आकाश का अग्र, जो कि सं ह्यं ञमुत् म्ङा का स्थान है, कहां है? हन्त, कृपया अपने सेवक को उपदेश दीजिए॥

१९. ईश्वर उवाच। भो पुत्र गणपति, वह जो आकाश का अग्र कहलाता है लिङ्गनाद में है। यह एक मार्ग जो पुरुष का मार्ग कहा जाता है, बन्द है। यही शिवात्मा का मार्ग है। और यदि तुम्हारी मृत्यु हो जाए तो नाभि में से कुछ निकलता है जिसका रूप धुएं के समान होता है। शिवात्मा नाभि से निकल कर शिवमण्डल में जाता है। शिवमण्डल वह कहलाता है जहां सुख के पश्चात् दुःख नहीं होता, अच्छाई के पश्चात् बुराई नहीं आती। यहां पहुंचने पर कोई स्वभाव नहीं रहता। यही शिवमण्डल है॥ और पञ्चात्माएं ये हैं, यथा आत्मा, परात्मा, अन्तरात्मा, निरात्मा, शून्यात्मा। ये शिवात्मा में एकत्र हो जाती हैं। शिवात्मा अन्तर (?) तक उस मार्ग को खोल देती है जो पहले बन्द था। उसका (अन्तर का) वर्ण चमकते हुए स्वर्ण के समान है। यह सबसे अच्छा मार्ग है। यही ...(अरः अरः ?) मार्ग है। दूसरे मार्ग पर मत चलो, चाहे (?) तुम्हारी मृत्यु आ जाए। पुत्र, असावधान मत होओ, क्योंकि यह महान् रहस्य है॥

२०. गणपति उवाच। भगवत्तनय का नमस्कार है। अब एक बार पुनः उपदेश देने की कृपा कीजिए, जिससे आपका पुत्र भली भांति जान जाए॥

२१. ईश्वर उवाच । ओं, पुत्र गणपति, अब मैं ञ्यात्मा के विषय में अपने पुत्र को उपदेश दूंगा ।
इसके विषय में ये श्लोक और उसके पदार्थ हैं ॥

## श्लोक २

पुत्र गणपति, ञ्यात्मा का निम्न क्रम है । यथा—श्वास, निःश्वास, संयोग । श्वास का अर्थ है—जो वायु ऊपर है । निःश्वास का अर्थ है—जो वायु नीचे है । संयोग का अर्थ है—दोनों वायु । इन तीनों का पिण्ड ञ्यात्मा कहलाता है । वह त्रिशिव है । वह त्रिपुरुष है । और यह जो एकात्मा है वह महाशून्य है । जब तीनों आत्माएं मिल कर (मपिसन्) एक हो जाती हैं (अतुङ्गल्) तब ये "आत्मा" कहलाती है ॥
पुनश्च, पुत्र गणपति, [इनके विषय में] यह उपदेश कहलाता है । यथा—

## श्लोक ३

निम्नलिखित षडङ्गयोग है । पुत्र गणपति, तुम्हें इन्हें जानना चाहिए । ये इस प्रकार हैं—प्रत्याहार-योग, ध्यानयोग, प्राणायामयोग, धारणयोग, तर्कयोग, समाधियोग ॥

## श्लोक ४

प्रत्याहारयोग का अर्थ है—सब इन्द्रियां आकृष्ट होने पर उन्हें उनके विषयों को मत दो । ... । उसके विषय समाप्त हो जाएंगे । यही प्रत्याहारयोग कहलाता है ॥

## श्लोक ५

ध्यानयोग का अर्थ है—वह मन जो दुविधारहित है, विकारहीन है, ध्यान में रत है, निश्चञ्चल, स्थिर, आवरणरहित है । एकचित्तानुस्मरण अर्थात् एक चित्त से ईश्वर का स्मरण इसका लक्षण है । यह ध्यानयोग कहलाता है ॥

## श्लोक ६

प्राणायामयोग का अर्थ है—सब द्वारों अर्थात् आंख, नाक, कान, मुख को बन्द कर दो । तब पहले वायु को [भीतर] लो, [फिर] मूर्धा से बाहर निकलने दो । और जब वह अन्त में दारक (? अर्थात् असह्य) हो जाए तो दोनों नासिकाओं से धीरे धीरे (न्दन् पहलोन्) बाहर निकलने दो । यह प्राणायामयोग कहलाता है ॥

## श्लोक ७

धारणयोग का अर्थ है—ओङ्कार प्रणव हृदय में है । इसको धारण करना चाहिए । योग के समय निःश्वास को दृढतापूर्वक धारण किए रहो जब तक [शब्द] सुनना बन्द न हो । भटार का शरीर शून्यशिवात्मक है । यही धारणयोग कहलाता है ॥

## श्लोक ८

तर्कयोग का अर्थ है—परमार्थ आकाश के समान है [क्योंकि] उसमें कोई गति नहीं है । क्योंकि

यह (=परमार्थ) शब्दहीन है। यह परमार्थ का लिङ्ग (लक्षण) है, [इसलिए] आकाश से भेद (?) है। सत्य ही शुद्धता में [आकाश से] इसकी समानता है (?)॥

## श्लोक ९

समाधियोग का अर्थ है—वह ज्ञान जो निरुपेक्ष है, कल्पनारहित है, जिसमें अहंकार नहीं (अकु=मैं), जिसमें कोई इच्छा नहीं रहती। उसका कोई साध्य नहीं है, वह पवित्र है, आवरणरहित है। यह समाधियोग कहलाता है"।

## श्लोक १०

हृदय के मूल के बीच में वह तिक्त (?) (अम्प्रु bile) कृष्ण है। उसकी कालिमा क शिखर पर सं ह्यं लोकनाथ है। यह भटार शिव का स्थान है॥

## श्लोक ११

द्विज के स्वलिङ्ग और परलिङ्ग बनाने का कारण यह है कि वह स्वयं कर्ता के शरीर को दूसरों के हृदय से भिन्न नहीं मानता। स्वलिङ्ग होते हुए भी वह ब्रह्माधि में सर्वभूतों में लीन हो जाता है। यही कारण है कि वह स्वलिङ्ग को [परलिङ्ग में] प्रलीन कर देता है॥*

*अनुवाद बहुत अनिश्चित है।

## श्लोक १२

अतः आत्मा के स्थान का उपदेश किया जाता है। आत्मा बाहर निकलने के लिए शरीर चाहती है। इसलिए तुम्हें पहले इसकी पूजा करनी चाहिए। यह आत्मलिङ्ग है। ऐसा पण्डित कहते हैं॥

## श्लोक १३

[पण्डित] कहते हैं कि कोई भी लिङ्ग सं ह्यं आत्मलिङ्ग के समान नहीं है। वही एकमात्र (तुङ्गल्) विशेष है। सहस्रों दूसरे लिङ्ग उससे परास्त हैं, यतः वह विशेष लिङ्ग है॥

## श्लोक १४,१५

एक सहस्र स्वर्णलिङ्ग एक आत्मलिङ्ग के समान नहीं हैं। यद्यपि अक्षिलिङ्ग संख्या में एक सहस्र हों वे शिवलिङ्ग के समान नहीं हैं। सं ह्यं आत्मलिङ्ग कहलाने का कारण यह है कि ओङ्कार और त्र्यक्षर मनःस्थित लिङ्ग से इसका उद्भव होता है। वह महोत्तम शिवलिङ्ग है॥

## श्लोक १६

द्विजों के देवताओं का स्थान पानी में है। ऋषियों के देवता स्वर्ग में रहते हैं। और लोक में देवता का स्थान अर्चलिङ्गप्रतिमाशिला है। और जो ज्ञानी है सं ह्यं आत्मा उसका देवता है॥

## श्लोक १७

फिर साधक हैं जो परलिङ्ग बनाकर मूर्खता से [उसी की] अर्चना करता है। वह थोड़े फल को पाता है॥

### श्लोक १८

हृदय (परुपरु=फुप्फुस) जिसका नाम कमल है [देवताओं का] स्थान (पर्यङन्) कहलाता है। वह दिव्य है। भटार शिव की वहां प्रतिष्ठा है ॥

### श्लोक १९

जो तिक्त है उसका प्रमाण अङ्गुष्ठ है। भटारेश्वर का प्रभाव (प्रभा ?) स्फटिक के समान है। यह शरीर आवास के तुल्य है। इसमें भटार का नित्यशः चिन्तन करना चाहिए ॥

### श्लोक २०

तब मूर्ख अपनी जाति (स्वभाव, सत्य) को कहता है। उसके अनुसार तिक्त दो प्रकार का है। एक अङ्गुष्ठ उसका प्रमाण है। किन्तु वह सप्तद्वीप के तुल्य है। अतः इसका नाम सप्तद्वीप है। एवं यह भटारेश्वर है। इसका प्रभाव व्यापक नहीं है। यह मूर्ख का वचन है।......

### श्लोक २१

अर्थात् (कलिङन्य) श्री विष्णु का स्थान ब्रह्मा के बाईं ओर है। भटार शिव मध्य में रहते हैं। संक्षेप से ब्रह्मा-विष्णु-महेश्वर-शरीर वाले भटार हैं। यह श्री लिङ्ग का उद्भव है।......

### श्लोक २२

एवं सूक्ष्म हृदय का सूक्ष्म है। भटार शिव वहां रहते हैं। वे ज्ञान के द्वारा जाने जाते हैं। भटार सदाशिव के विषय में ऐसा कथन है ॥

### श्लोक २३

हृदय में भटार सदाशिव का स्थान है। हृदय के अन्त में गुह्यालय है। वह अत्यन्त सूक्ष्म है शून्यातिशून्य है। छोटे से भी छोटा है। यह परमकैवल्य निःश्रेयस कहलाता है। वहां सुखदुःख का स्थान (कहनन्) नहीं है ॥

### श्लोक २४

अन्तर्हृदय में भटार का स्थान है। चतुर्दशाक्षरों की शरण लेकर तुम सदा उसकी पूजा करो। ये इस प्रकार हैं—सं बं तं अं इं नं मं शिं वं यं अं उं मं ओं। ये चतुर्दशाक्षर खिले हुए पुष्प कहलाते हैं। इनमें निरन्तर मधुर सुगन्ध है। ये नित्य सदाकाल तुम्हारी पूजा की सामग्री हैं ॥

### श्लोक २५

अर्थात् निष्कल नाद को उत्पन्न करता है। नाद से बिन्दु निकलता है। बिन्दु से अर्धचन्द्र निकलता है। अर्धचन्द्र से विश्व उत्पन्न होता है। भ्रमण इसका लक्षण है। विश्व सं ह्यं प्रणव कहलाता है। और सं ह्यं प्रणव वस्तुतः ओङ्कार है ॥

## श्लोक २६

यह विश्व अर्धचन्द्र से संयुक्त होता है। और बिन्दु नाद से। यह प्रणव (=विश्व) अर्धचन्द्र और बिन्दुनाद जब एक हो जाते हैं तब अन्त में (परिणामतः) ओङ्कार बन जाता है॥

## श्लोक २७

विश्व अर्धचन्द्र में प्रवेश करता है। अर्धचन्द्र बिन्दु में लीन होता है और यह बिन्दु नाद में प्रवेश करता है। यह तत्त्व का लक्षण (अर्थात् क्रम) है। तथा च नाद निष्कल में लौट आता है। निष्कल मायातत्त्व कहलाता है। प्रधान नाद के लौटने का स्थान है। और निष्कल शून्यान्तर में लौट आता है। शून्यान्तर अत्यन्तशून्य में—जो कि निष्कल के लौटने का स्थान है—लौट आता है॥ एवं पुत्र गणपति, ये प्रणव की उत्पत्ति स्थिति प्रलीन [की अवस्थाएं] कहलाती हैं॥

## श्लोक २८

यह जो इं है वह शिव कहलाता है। शिव से आत्मा बं (अर्थात् जिसका बीज ब ह) निकलता है। आत्मा से प्रकृति सं निकलती है। प्रकृति से आदित्य तं निकलता है। आदित्य से अग्नि अं निकलता है। इस प्रकार पञ्चब्रह्म की उत्पत्ति है। इं बं सं तं अं उसका क्रम है॥

## श्लोक २९

सं प्रथम तत्त्व है। बं उसका अनुसरण करता है (=तुमूत्)। फिर तं। फिर अं। फिर इं। पञ्चब्रह्म की यह स्थिति है। सं बं तं अं इं इसका क्रम है॥

## श्लोक ३०

अं के पश्चात् तं सं बं इं आते हैं। यह पञ्चब्रह्म की प्रलीन (अवस्था) है। अं तं सं बं इं इसका क्रम है॥

## श्लोक ३१

ये जो सं और बं, ये अकार बन जाते हैं। तं और अं उकार बन जाते हैं॥

## श्लोक ३२

ईशान इं मकार बन जाता है। इस प्रकार ये पञ्चब्रह्म त्र्यक्षर बन जाते हैं। इन त्र्यक्षरों का संयोग ओङ्कार बन जाता है। इसकी व्यक्ति (अर्थात् स्पष्टीकरण) इस प्रकार है—अ मध्य स्वरूप है, म ऊपर रहता है, और उ नीचे रहता है। इस प्रकार इन तीनों अक्षरों का मिल कर ओङ्कार बन जाता है॥

## श्लोक ३३

यं वं शि मं नं पञ्चाक्षरों की उत्पत्ति है। शि वं मं नं यं पञ्चाक्षरों की स्थिति है। नं मं शि वं यं पञ्चाक्षरों का प्रलीन है॥

